गान के आरम्भ से जिन्हों ने लतागृह की पृथिवि में गुञ्जा दी है, पुष्पों की धूलि से प्रकट किया है गुलाल का संयोग जिन्होंने, साथिनों के साथ काफी शहद के रस को पीते हुए ये भ्रमर चारों ओर जानों मद्यपान की गोष्ठी के उत्सव को अनुभव कर रहे हैं ३६

( ८६ ) विदूषक—(पास जाकर) आपकी जय हो जय हो। श्रीमती का कल्याण हो।

नायक—मित्र ! देर से देखे गये हो ?

विदूषक—मित्र ! शीघ्र ही आ गया हूं। फिर क्या यदि विवाह के महोत्सव पर मिले हुए सिद्धों और विद्याधरों के मदिरापान की गोष्ठी के दर्शन के कुतूहल से घूमता हुआ इतना समय ठहर गया हूं। उसे तू भी तो देख।

नायक—ऐसे ही है जैसे आप कहते हैं। ( चारों ओर देखता हुआ ) मित्र ! देख देख हरिचन्दन वृक्ष से चिकने अङ्गों वाले, सन्तान वृक्षों की पुष्पमालायें धारण करते हुए, माणिक्यों के भूषणों की दीप्ति के संयोग से अनेक रंग के किये गए हैं स्वच्छ सूक्ष्म वस्त्र जिनके ऐसे ये विद्याधर सिद्धों के साथ चन्दन वृक्षों की छाया में मिलकर स्त्रियों से पीने से बचे हुए मद्यों को पी रहे हैं ॥४०॥

तो आओ हम भी उस तमाल वीथि को चलें ( घूमता है )।

विदूषक—यह है तमाल वीथि। इस में घूमती हुई श्रीमती थकी हुई सी दीखती है। इस लिये यहीं बिलौर की मणियों से जड़े हुए शिलातल पर बैठकर आराम करें।

नायक—मित्र ! ठीक मालूम किया।

( ८७ ) प्यारी का यह मुख कपोलों की शोभा से चन्द्रमा का निरादर करके अब धूप से लाल हुआ २ निश्चय से लालकमल को भी जीतने का यत्न करता है ॥ ४१ ॥

( नायिका का हाथ अपने हाथ में पकड़ कर ) प्यारी यहां बैठ जायें।

नायिका—जो आर्यपुत्र की आज्ञा।

( सब बैठ जाते हैं )

नायक—( नायिका का मुख ऊपर करके देखता हुआ ) प्यारी ! वृथा ही कुसुमाकर बाग का तमाशा देखने की इच्छा करते हुए हम ने तुझे कष्ट दिया। कैसे—

स्वरूप देखों से शोभा पाने वाला, गुलाबी रंग के अधरोष्ठ रूपि कोमल पत्रों वाला यह तेरा मुख तो नन्दनवन है इससे भिन्न

वन तो केवल 'साधारण' वन हैं ॥ ४२ ॥

चेटी—( मुस्कान के साथ विदूषक को संकेत करके ) तुम ने सुना, राजकुमारी का कैसे वर्णन करता है । आज मैं फिर तेरा वर्णन करती हूं ।

विदूषक—( हर्ष से ) श्रीमति ! तूने मुझे जीवित कर दिया । तो श्रीमती कृपा करे । जिससे यह फिर न कहे कि तू ऐसा वैसा पीले वन्दर की शकल वाला है ।

चेटी—आर्य ! मुझ से तू विवाह के जागरण में ऊंघता हुआ वन्द किये नेत्रों वाला बड़ा सुन्दर देखा गया था । तो वैसे ही ठहर जिससे वर्णन करूं ।

विदूषक—( वैसे करता है ) ।

चेटी—( अपने मन में ) जब तक यह आंखें बन्द करके ठहराता है तब तक नीले रस की तुल्यता करने वाले तमाल के पल्लव के रस से मुख को काला कर दूंगी । ( उठकर तमालपत्र को निचोड़ कर विदूषक का मुंह काला करती है ) ।

( नायक और नायिका विदूषक को देखते हैं )

नायक—मित्र ! तू तो धन्य है जो हमारे उपस्थित होते हुए आप ऐसे वर्णन किये जाते हैं ।

नायिका—( नायक के मुख देखकर मुस्कराती है ) ।

नायक—( नायिका का मुख देखकर ) हे मस्त नेत्रोंवाली ! तेरे निचले ओष्ठ रूप कोमल पत्र पर मुस्कान रूप पुष्प का उदय दीख रहा है । फल तो अन्य स्थान में है, वह है 'उसका' दर्शन करते हुए मेरी आंखों में ॥ ४३ ॥

विदूषक—श्रीमति ! तूने क्या कर दिया ?

चेटी—सचमुच तू अलंकृत किया गया है ।

विदूषक—( हाथ से मुख को पूंछकर देखकर क्रोध से लाठी उठाकर ) आ दासी की पुत्रि ! यह तो राजवंश है । तेरा क्या करूंगा ? ( नायक की ओर इशारा करके ) मित्र ! तुम्हारे सामने मैं दासी की पुत्री से निरादर किया गया हूं । तो मेरे यहां रहने से क्या है ? अन्य स्थान में जाऊंगा । ( निकल जाता है )

(८६) चेटी—आर्य मैत्रेय मुझ से क्रुद्ध हो गया है । तो मैं इसे जाकर प्रसन्न करूंगी ।

नायिका—चेटि चतुरिके ! मुझे अकेली को छोड़कर क्यों जाती है।

चेटी—( नायक की ओर संकेत करके मुस्कान के साथ ) इस प्रकार अकेली देर तक रह।

( यह कह कर निकल गई )

नायक—(नायिका का मुख देखता हुआ) हे सुन्दरि ! सूर्य की किरणों से छुआ हुआ गुलाबी रंग को धारण करता हुआ' इधर उधर घूमती हुई दान्तों की किरणों से जिसने केसर प्रकट किये हैं, ऐसा तेरा यह मुख यदि सत्य ही कमल के तुल्य है तो इस में शहद पीता हुआ भ्रमर क्यों नहीं प्रतीत होता ॥ ४४ ॥

( नायिका हस कर मुख दूसरी ओर कर लेती है। नायक उसी पद्य को पढ़ता है। )

[ परदे को फेंक कर दाखल होकर ]

(६०) चेटी—( पास आकर ) यह आर्य मित्रावसु किसी कार्य से कुमार को देखना 'मिलना' चाहता है।

नायक—प्यारी ! तू अपने घर को जा। मैं भी मित्रावसु को मिल कर शीघ्र ही आया।

नायिका चेटी के साथ निकल गई

( तब मित्रावसु प्रविष्ट होता है )

मित्रावसु—

जीमूतवाहन के उस 'मतङ्गनामक' शत्रु को बिना मारे निर्लज्ज होकर मैं कैसे कहूंगा कि तेरा राज्य शत्रु ने हर लिया ॥ ४५ ॥

और बिना बतलाए जाना उचित नहीं इसलिए बतला कर जाता हूं। कुमार ! मित्रावसु प्रणाम करता है।

नायक—(मित्रावसु को देख कर) मित्रावसो ! इधर बैठिए।

मित्रावसु—(देख कर बैठता है)

नायक—[देख कर] मित्रावसो ! क्रुद्ध दीखते हो ?

मित्रावसु—नीच मतङ्ग पर कैसा क्रोध ?

नायक—मतङ्ग ने क्या किया है ?

मित्रावसु—अपने नाश के लिए आपका राज्य दबा लिया है।

नायक—(हर्ष से अपने मन में) क्या यह बात सत्य होगी ?

मित्रावसु—इसलिए उसके नाश के लिए आज्ञा दे सकते हैं। बहुत कहने से क्या है—

चारों ओर घूम रहे हुए, आकाश के मध्य में जाने वाले विमानों

से, जानों वर्षाऋतु में सूर्य की धूप रुक गई है जिसमें उस दिन के काले रंग का करते हुए ये सिद्ध लोग तत्क्षण यहां से तेरा वचन प्राप्त करके ज्यूंही युद्ध के लिए गये त्यूंही तेरा अपना राज्य, जिसमें अभिमानी शत्रु से 'आप से' क्षणमात्र के भय से झुक रहा है राजाओं का समूह, सिद्ध हो गया॥ ४६ ॥

( ११ ) अथवा सेना के समूहों से क्या है—

वेग से खैंचे हुए खड्ग की किरण रूप जटाओं के भार से चमकने वाले मुझ अकेले से ही युद्ध में दुष्ट मतङ्ग को दूर गिरा कर इस प्रकार मारा हुआ ही समझा जिस तरह सिंह से मस्त गजराज को ॥ ४७ ॥

नायक—[ अपने मन में कानों को ढक कर ] अहो ! कठोर वचन कहा गया है। अथवा ऐसे ही तो। [ प्रकट ] मित्रावसो ! यह क्या वस्तु है, भुजाओं से शोभा पाने वाले तुझ में बहुत कुछ आशा की जाती है।

किन्तु—

( १२ ) जो विना मांगे दया से परोपकार के लिये अपना शरीर भी दे सकता है वह मैं तुच्छ राज्य के लिये जीवों की हिंसा रूप निर्दयता को कैसे स्वीकृत करूं ॥ ४८ ॥

और दूसरे क्लेशों को छोड़कर अन्य विषयों में मेरी शत्रुबुद्धि ही नहीं ' अर्थात् क्लेशों के विना मैं अन्य किसी को शत्रु ही नहीं समझता ' यदि तू मेरा हित करना चाहता है तो राज्य के लिये क्लेश का दास बना हुआ वह वेचारा राज्य देकर कृपा किया जाए।

मित्रावसु—( क्रोध से ) ऐसा हमारा उपकारी और वेचारा क्यों न कृपा किया जाय ?

नायक—( अपने मन में ) अटल क्रोध वाला क्रोध से खिंचे हुए मन वाला यह ' मित्रावसु ' हटाया नहीं जा सकता। तो ऐसे कहूंगा। ( प्रकट ) मित्रावसो ! उठो भीतर ही चलें। वहीं तुझे समझाऊंगा। अब दिन अस्त होने को है। वैसे ही कमल की टोरी से लगातार बन्द होने रूप संकोच के सम्बन्ध को दूर करता हुआ, आशा के पूर्ण करने रूप एक कर्म में लगे हुये अपने किरणों से सारे संसार को जीवित करने वाला, निरन्तर स्तुतियों से शब्दित मुखों वाले सिद्ध लोगों से देखा हुआ, यह

अकेला सूर्य अस्त को प्राप्त होता हुआ भी प्रशंसा के योग्य है, जिस की प्रसन्नता परोपकार करने के लिये ही है ॥ ४९ ॥

तृतीयोऽङ्कः समाप्तः ।

---

# चतुर्थोऽङ्कः

(६४) [ तब लालवस्त्रों का जोड़ा लिये कञ्चुकी और द्वारपाल प्रविष्ट होता है ]

कञ्चुकी—रानियों के महलों का प्रबन्ध किया जिसने, पद २ में फिसलाहटों को देखता हुआ, (राजपक्ष में) प्रत्येक विषय में दोषों को देखता हुआ, अब मैं वृद्धावस्था से तंग आया हुआ लाठी पकड़ने से, (राजपक्ष में) दण्डविधायक नीति शास्त्र से, राजा के सारे व्यवहार का अनुकरण कर रहा हूं ॥ ५० ॥

प्रतीहार—आर्य वसुभद्र ! आप कहां चले हैं ?

कञ्चुकी—रानी मित्रावसु की माता से आज्ञा दिया गया हूं कि हे कञ्चुकिन् ! दश रात्रियों तक तुझे मलयवती और जमाई के लाल वस्त्र ले जाने चाहिये। और पुत्री 'मलयवती' श्वशुरालय में है। जीमूतवाहन भी युवराज 'मित्रावसु' के साथ समुद्र का किनारा देखने को आज गया है ऐसे सुना जाता है। तो मैं नहीं जानता कि राजकुमारी के पास जाऊं अथवा जमाई के ?

प्रतीहार—आर्य ! राजकुमारी के पास जाना अच्छा है क्योंकि वहां कभी इस समय जामाता स्वयं ही आजाय।

कञ्चुकी—अच्छा कहा। अब आप फिर कहां चले हैं ?

(६५) प्रतीहार—मैं महाराज विश्वावसु से आज्ञा दिया गया हूं कि हे सुनन्द जा मित्रावसु से कह कि इस दीपप्रतिपत् नाम उत्सव पर मलयवती और जामाता को जो कुछ दिया जाता है उस विषय में उत्सव के अनुसार आकर कुछ सोचा जाय।

[ तब प्रविष्ट होता है जीमूतवाहन और मित्रावसु ]

नायक—जहां घास से ढका स्थान शय्या, पवित्र शिला आसन, वृक्षों के नीचे घर, झरने का ठण्डा जल पीने को, कन्द का भोजन और मृग मित्र हैं, इस प्रकार जहां बिना मांगे सब ऐश्वर्य प्राप्त हो सकता है वहां वन में एक दोष है कि याचकों के कठिनता से मिलने के कारण परोपकार के बिना वृथा रहना पड़ता है ॥५१॥

मित्रावसु—( ऊपर देख कर ) राजकुमार ! शीघ्र करो शीघ्र करो। समुद्र का यह उछलने का समय है।

नायक—( सुनकर ) ठीक मालूम किया। डुबकियें लगाते हुए जलहस्तियों के वेग से उछलने के कारण निरन्तर उठा हुआ, सब पर्वतों की कन्दराओं के मध्य की भूमियों को प्रतिध्वनित करता हुआ, कानों को तंग करने वाला यह शब्द जैसे ऊंचे आरहा है वैसे प्रायः इधर उधर घूमते हुए अगणित शंखों से सफेद रंग की यह समुद्र की लहर आ रही है ॥ ५२ ॥

(६६) मित्रावसु—निश्चय से यह आ ही गई। देख—

लाये हुए हैं देव फूलों के पत्र जिन्होंने उन जलहस्तियों और मगरमच्छों से उगले हुए सुगन्धित जलसे यह समुद्र का तट मणियों की शोभा से अलंकृत शोभा पा रहा है ॥ ५३ ॥

नायक—मित्रावसो ! देख देख। शरद् ऋतु के कारण सफेद मेघ समूहों से ढांपे हुए ये मलयपर्वत के शिखर हिमालय पर्वत के शिखरों की शोभा को धारण कर रहे हैं।

मित्रावसु—ये मलयपर्वत के शिखर नहीं है। ये तो नागों की हड्डियों के ढेर हैं।

नायक—(घबराहट से) दुःख है किस कारण ये इकट्ठे ही मर गये ?

मित्रावसु—कुमार ! ये इकट्ठे नहीं मरे। जैसे—यह घटना है सुनिये, यहां तो गरुड़ अपने पङ्खों की पवन से सारे समुद्र तल के प्रवाह को फेंककर एक २ नाग को पाताल से निकाल कर प्रतिदिन खाता है।

(६७) नायक—(व्याकुलता से) शोक ! बहुत बुरा काम करता है। तब तब ?

मित्रावसु—तब सब नागों के विनाश की शंका करते हुए शेषनाग से गरुड़ को कहा गया।

नायक—(आदर से) क्या मुझे पहले वाले यह।

मित्रावसु—नहीं नहीं।

नायक—और क्या ?

मित्रावसु—यह कहा गया—कि तेरे गर्जने के भय से नागियों के हजारों गर्भ गिरजाते हैं। और बच्चे मृत्यु को प्राप्त हो जाते हैं। और इस प्रकार से हमारी सन्तति का नाश और इस प्रकार तेरे स्वार्थ की हानि है तो जिस लिये आप नागलोक में पहुंचते हैं यहां उस एक नाग को प्रतिदिन 'बारी से' भेज दिया करूंगा।

नायक—नागों के राजा ने कैसे सांपों की रक्षा की ?
दो हजार जिह्वाओं के मध्य में क्या उसकी एक भी [illegible] है जिस से यह कह देता कि आज मैंने एक नाग की रक्षा [illegible] लिये गरुड़ को अपना शरीर देदिया।

मित्रावसु—वह बात पक्षियों के राजा ने स्वीकृत करली।

इस प्रकार नागों के राजा से की हुई व्यवस्था [illegible] [illegible]यों का राजा गरुड़ जिन नागों को खाता है उनकी हड्डियों के [illegible]र, जिनका रंग हिमालय पर्वत के समान है। प्रतिदिन [illegible] प्राप्त होंगे, हो रहे हैं और हो गये ॥ ५५ ॥

नायक—आश्चर्य !

(६८) सब अपवित्रताओं के निधान, किये हुए उपकार को न [illegible]ने वाले, विनाश शील क्षुद्र शरीर के लिये भी मूर्ख मनुष्य पाप [illegible]ते हैं ॥ ५६ ॥

अहो नागों की यह विपत्ति कठिनता से समाप्त होने वाली है। [illegible]ने मन में ) क्या मैं अपना शरीर समर्पण करने से एक नाग के [illegible]णों की रक्षा करने को समर्थ हो सकूंगा ?

तब द्वारपाल प्रविष्ट होता है।

प्रतीहार—मैं पर्वत के शिखर पर चढ़ गया हूं। तो अब मित्रा[illegible]सु को तलाश करता हूं। ( घूमकर ) दोनों कुमारों का विजय हो।

मित्रावसु—सुनन्द ! यहां किस कारण आये हो ?

प्रतीहार—( कान में कहता है )।

मित्रावसु—कुमार ! पिता जी मुझे बुलाते हैं।

नायक—जाइये।

मित्रावसु—कुमार को भी इस अति भयंकर स्थान में देर तक [illegible]हीं ठहरना चाहिये। ( यह कहकर निकल गया )।

नायक—अब मैं भी इस पर्वत के शिखर से उतर कर समुद्र का [illegible]िनारा देखता हूं। ( घूमता है )।

परदे की पीछे—हा पुत्र शङ्खचूड़ ! कैसे तू आज मारा जा रहा [illegible]आ मुझ से देखा जायगा ?

नायक—( सुनकर ) अरे ! जानों किसी स्त्री का दुःख का रोना [illegible]। यह कौन है ? अथवा इसे भय कहां से है ? यह बात स्पष्ट [illegible]ालूम करूंगा।

( तब प्रविष्ट होता है रोती हुई वृद्धा से पीछा किया हुआ शङ्खचूड़ और

गुप्तरूप से पकड़े हुए दो वस्त्रों वाला सेवक )।

वृद्धा—( रोकर ) हा पुत्र शङ्खचूड ! कैसे तू मारा जा रहा हुआ आज मुझ से देखा जायगा ?

( ठोड़ी पकड़ कर ) अब इस मुख रूप चन्द्र से रहित पाताल अन्धेरा हो जायगा।

शंख—मातः ! क्यों व्याकुलता से हमें बहुत तंग करती है ?

वृद्धा—( देखकर पुत्र के अङ्गों का स्पर्श करती हुई ) हा पुत्र ! कैसे जिसने सूर्य की किरणें नहीं देखीं, तेरे कोमल शरीर को निर्दय गरुड़ खालेगा। ( कण्ठ में पकड़ कर वा गले से लगाकर रोती है )।

शंख—मातः ! विलाप न कर। देख—जब अनित्यता उत्पन्न हुए पुरुष को पहले ही दाई के समान गोद में लेती है और माता गोद में पीछे लेती है तो शोक का क्या काम ? ॥ ५७ ॥

( जाना चाहता है )

वृद्धा—पुत्र ! कुछ देर ठहर, जब तक मैं तेरा मुख देखती हूं।

( १०० ) सेवक—आओ कुमार शंखचूड़ ! इस कहती हुई से तुझे क्या ! यह तो पुत्र प्रेम से मोहित हुई २ राजा के कार्य को नहीं जानती।

शंख—यह मैं आता हूं।

सेवक—( अपने मन में आगे देखकर ) मुझ से यह निस्सन्देह वध्य शिला के पास लाया गया है। इस लिये मारने योग्य पुरुष का चिन्ह दे दूंगा।

नायक—यह है वह स्त्री। ( शंख चूड़ को देखकर ) अवश्य यह इस का पुत्र होगा। तो यह क्यों रोती है ? ( चारों ओर देखकर ) इसको कोई भय का कारण तो नहीं देखता हूं। इसे भय कहां से है ? तो मैं पास जाता हूं। यह इन का वार्तालाप तो लगातार ही हो रहा है। कभी इसी से इस बात की स्पष्टता हो जायगी। इस लिये वृक्ष की आड़ में छिपकर सुनता हूं।

सेवक—( आंसुओं के साथ हाथ जोड़कर ) कुमार शङ्खचूड ! हमें स्वामी की आज्ञा समझकर ऐसी कठोर बात की जाती है।

शंख—भद्र ! कह।

सेवक—नागों का राजा शेषनाग आज्ञा देता है।

शंख—( [illegible] ) महाराज क्या आज्ञा देते हैं।

सेवक—इस लाल वस्त्रों के जोड़े को पहन कर ... चढ़ जाओ। जिससे लाल वस्त्र पहचान कर गरुड़ ...

नायक—( सुनकर ) कैसे यह शेषनाग से त्याग दिया गया है

सेवक-कुमार! यह वस्त्रों का जोड़ा ले लो ( ... )

शंख—( आदर से ) लाओ। ( पकड़ कर ) स्वामी ... शिर पर है।

वृद्धा—( पुत्र के हाथ में दो वस्त्र देखकर छाती पीटकर ) हा ... यह तो बिजली गिरने के समान प्रतीत होता है।

सेवक—गरुड़ के आने का समय समीप है इस लिये ... जाता हूं। ( निकल गया )।

शङ्ख०--मात. धैर्य धरो।

वृद्धा—( धैर्य धर कर आंसुओं के साथ) हा पुत्र! सैकड़ों मनोरथों से प्राप्त! फिर मैं तुझे कहां देखूँगी? ( गले से लगा लेती है )

नायक—अहो शोक! गरुड़ की निर्दयता।

और भी—

मूर्च्छा को प्राप्त हुई, बहुत से विलाप करके बार २ आंसुओं के प्रवाह को छोड़ती हुई, हे पुत्र! तेरा कौन रक्षक है यह कह कर दीनता से सब दिशाओं में दृष्टि को फेंकती हुई, माता की गोद में बैठे हुए इस बच्चे 'शंख चूड' को दया त्याग कर चोंच की नोक से खाते हुए पक्षियों के राजा गरुड़ का हृदय मैं मानता हूं कि वज्र का बना हुआ है॥ ९८॥

शंख०—( अपने आँसु पोंछता हुआ ) मातः! अति व्याकुलता से क्या है? धैर्य धारण करो।

( १०२ ) वृद्धा—( आँसुओं के साथ ) कैसे धैर्य करूंगी? क्या मेरा एक पुत्र है यह जान कर दयालु नागराज से तू भेजा गया है? हा कैसे अपार संसार में मेरा पुत्र याद किया गया! सब प्रकार से मैं निर्भाग्या हूं। ( मूर्च्छित होती है )

नायक—( दया से )

यदि मैं इसे, जो दुःखी है, जिसके प्राण कण्ठ में गये हुए हैं, और जो अपने सम्बन्धियों से छोड़ा गया है, नहीं बचता तो मेरे शरीर से क्या गुण है अर्थात् कोई लाभ नहीं॥ ९९॥

तो अब मैं पास जाता हूं।

शंख—मातः! अपने को स्थिर कर।

वृद्धा—हा पुत्र ! जब तू नागलोक के रक्षक वासुकि से छोड़ दिया गया है तो कौन सा अन्य पुरुष तेरी रक्षा करेगा ?

नायक—( पास जाकर ) निश्चय से मैं मैं।

वृद्धा—( नायक को देखकर जल्दी से अपने दुपट्टे से पुत्र को ढांपकर नायक के पास जाकर घुटनों के बल खड़ी होकर ) विनता के पुत्र 'गरुड़' मुझे मार दे। मैं तेरे भोजन के लिये नागराज से नियत की गई हूं।

नायक—( आंसुओं के साथ ) अहो ! पुत्र का प्रेम। मेरा विचार है कि पुत्र वात्सल्य इस की इस व्याकुलता को देखकर निर्दय हृदय वाला सांपों का शत्रु गरुड़ भी दया करेगा॥ ६० ॥

( १०३ ) शंख—मातः ! मत डर। नागों का शत्रु 'गरुड़' नहीं है। देख—बड़े बड़े सांपों के फाड़ने से छूटे हुए खून की लालरंग की धाराओं से रंगी हुई भयङ्कर चोंच वाला वह गरुड़ कहां ! और शान्त स्वभाव, रूप और आकार वाला यह भला पुरुष कहां ? ६१

वृद्धा—मैं तो तेरी मृत्यु से डरी हुई सारे संसार को ही गरुड़ रूप देखती हूं।

नायक—मातः ! वारवार कहने से क्या है ? निस्सन्देह मैं कार्य से ही 'तुम्हारा कार्य पूरा करता हूं।

वृद्धा—( शिर पर दोनों हाथ जोड़कर ) पुत्र ! देर तक जीता रह।

नायक—हे मातः ! यह मारने योग्य नाग का चिन्ह मुझे दे दो, जिससे मैं अपने को ढांपकर तेरे पुत्र के जीवन की रक्षा के लिये गरुड़ को अपना शरीर खाने के लिये समर्पण करता हूं॥ ६२ ॥

वृद्धा—( दोनों कान ढांपकर ) ईश्वर यह न करे। तू भी शंखचूड के तुल्य पुत्र है। अथवा शंखचूड से भी अधिक। जो इस प्रकार बन्धुजनों से छोड़े हुए भी मेरे पुत्र को शरीरदान से बचाना चाहता है।

( १०४ ) शंख--अहो इस महात्मा का चित्र संसार से विपरीत है। कैसे—पूर्वकाल में जिन प्राणों के लिये विश्वामित्र ने चाण्डाल की तरह कुत्ते का मांस खाया। जिनके लिये गौतम ने किया है उसी का 'गौतम का' उपकार जिस ने उस नाड़ी जङ्घ को मार दिया। और जिन प्राणों के कारण यह कश्यप का पुत्र गरुड़ प्रतिदिन नागों को खाता है। उन्हीं प्राणों को जो यह भद्र पुरुष दया से तिनके के समान परोपकार के लिये देता है॥ ७३ ॥

( नायक की ओर संकेत करके ) भो महात्मन् ! तुझ से अपने शरीर

के दानरूप उद्योग के बहाने से रहित कृपालुता मुझ पर ... दी गई। तो यह हठ मत करो। देखो—मेरे जैसे ... होते हैं और मरते हैं। दूसरों के लिये बांधी हुई ... ऐसों का जन्म कहां? ॥ ६४ ॥

इस लिये इस हठ से क्या है यह उद्योग छोड़ दीजिये।

नायक—शंखचूड! मेरे देर से प्राप्त हुए अवसर ... दूसरों का कार्य सम्पादन रूप मनोरथ में तू विघ्न करने के योग्य नहीं ... तो निषेध मत करो। यह वध्यचिन्ह दे दीजिये।

(१०५) शंख—भो महात्मन्! वृथा अपने को ... या है? शङ्ख के समान सफेद शङ्खपाल के कुल को ... हीं करेगा। यदि आप से हम कृपा करने योग्य हैं तो हमारी विपत्ति से घबराई हुई यह माता जैसे प्राणों को न छोड़ दे वैसे कोई उपाय सोचिये।

नायक—इसमें सोचना क्या है?

जो तेरे मरने पर मरती है और तेरे जीने पर जीती है। यदि तू उसे जीती चाहता है तो मेरे प्राणों से अपनी रक्षा कर ॥ ६५ ॥

यह उपाय है। तो वध्यचिह्न शीघ्र दे दो। जब तक मैं इस से अपने को ढांप कर वध्य शिला पर चढ़ जाता हूं। तू भी माता को आगे लगाकर इस देश से लौट जा। कभी माता समीपस्थ घातस्थान को देखकर स्त्रियों की स्वाभाविक कातरता से जीवन को त्याग दे। क्या आप मरे हुए सांपों की अनेक हड्डियों से भरे हुए इस महाश्मशान को नहीं देखते?

वैसे हि—

चलती हुई चोंच के अग्रभाग से काटे हुए और गिरे हुए हुए मांस के छोटे से ग्रास में बढ़ी हुई तृष्णा वाले, धारण किये दोनों परों के कम्पन वाले, गृध्रों से बांधे गये घने अन्धकार वाले, निरन्तर बहती हुई बहुत सी चर्बियों के संयोग से कच्चे मांस के गन्ध वाले, इस रक्त के प्रवाह में गीदड़ियों के मुख से निकली हुई गिर रही हुई, शान्त हुई अग्नि की शिखाओं की श्रेणियें शब्द कर रही हैं ॥ ६६ ॥

शंख—कैसे नहीं देखता हूं!

प्रतिदिन नाग के खाने से और नाग का हार बनाने से, गरुड़ में उत्पन्न हुई प्रीति वाला और गणेश में उत्पन्न हुए प्रेम वाला, चन्द्र

की तरह सफेद अस्थियों और कपालों वाला और चन्द्र से सफेद है अस्थि जिस की ऐसे कपाल वाला, यह श्मशान शिव के शरीर के समान है ॥ ६७ ॥

नायक—शङ्खचूड ! तो जाओ, इन शान्ति के वचनों से क्या है ?

शंख—गरुड़ के आने का समय तो निकट है। ( माता के आगे घुटनों के बल खड़ा होकर ) मातः ! तू भी अब लौट जा।

हे मातः ! हम जिस जिस योनि में पैदा होंगे। हे प्यारे पुत्रोंवाली ! उस उस योनि में तू ही हमारी माता हो ॥ ६८ ॥

( पाओं में गिरता है )

वृद्धा—( आसुओं के साथ ) हे पुत्र ! क्या यह अन्तिम वचन है ? तुझे छोड कर तो मेरे पाओं अन्यत्र नहीं चलते। इस लिये यहीं तेरे साथ ठहरूँगी।

शंख—( उठ कर ) वेग से मैं भी समीप ही भगवान् दक्षिण गोकर्ण ( मन्दिर का नाम ) की प्रदक्षिणा करके स्वामी की आज्ञा का पालन करता हुं। ( दोनों निकल गये )

नायक—( देख कर खुशी से अपने मन में ) भाग्य से इस अकस्मात् आये हुए लाल वस्त्रों के जोड़े से मनोरथ सिद्ध हो गया।

दाखल होकर—

कञ्चुकी—यह वस्त्रों का जोड़ा रानी मित्रावसु की माता से कुमार के लिये भेजा गया है। कुमार पहन ले।

नायक—( आदर से ) लाओ।

कञ्चुकी—( लाता है )

नायक—( लेकर अपने मन में ) मेरा मलयवती के साथ विवाह सफल हो गया। ( प्रकट ) जाओ, मेरे वचन से रानी को नमस्कार कहना।

कञ्चुकी—कुमार जो आज्ञा करते हैं। ( यह कह कर निकल गया )।

नायक—यह लाल वस्त्रों का जोड़ा ठीक अवसर पर हुआ २ दूसरे के लिये शरीर त्याग करते हुए मुझे बड़ी प्रसन्नता पैदा करता है ॥ ६९ ॥

( दिशाओं को देखकर ) कांप गया है मलय पर्वत की शिलाओं का समूह जिस से ऐसा यह वायु जैसे प्रचण्ड हो रहा है वैसे मैं विचार करता हूं कि पक्षियों का राजा समीप आ गया है। वैसे ही—

पक्षों के समूहों की श्रेणियें प्रलय काल के मेघों के समान

आकाश को ढांप रही हैं । वेग का पवन जानों पृथिवी के धोने के लिये समुद्र के तट पर जल फैंक रहा है। और 'गरुड' प्रलय की आशङ्का करता हुआ शीघ्र ही दिशाओं के हाथियों से भय से देखा हुआ, बारह सूर्यों के समान प्रकाश वाला, शरीर की प्रभाओं से दशों दिशाओं को बार बार पीली कर रहा है ॥ ७० ॥

[ १०८ ] तो जब तक वह शंखचूड नहीं आता तब तक अति-शीघ्र इस वध्यशिला पर चढ़ जाता हूं । [ वैसे करके बैठकर स्पर्श का नाटक करता है ] अहो इसका स्पर्श—मलय पर्वत के चन्दन के रस से चिकनी मलयवती वैसे मन को सुख नहीं देती जैसे चाहे हुए कार्य की सिद्धि के लिये आलिङ्गित की हुई यह वध्यशिला सुख देती है ॥ ७१ ॥

अथवा मलयवती से क्या ?

माता की गोद में निश्चिन्त हो कर सोये हुए मैंने बाल्यावस्था में भी वह सुख नहीं प्राप्त किया जो इस वध्यशिला की गोद में प्राप्त किया ॥ ७२ ॥

तो यह गरुड़ आ गया है । अब अपने को ढांप लेता हूं । ( वैसे करता है )

( तब गरुड़ दाखल होता है )

गरुड—चन्द्रमा के मण्डल को देख कर भय से कुण्डल बने हुए शेषनाग की मूर्ति को याद करता हुआ, रथ के घोड़ों के डर जाने से सूर्य के चकित होने पर बड़े भाई से आनन्द के साथ देखा हुआ, प्राप्त हुए इधर उधर घूम रहे बादलों के ढेरों से विस्तृत पक्षों वाला, सांप के ग्रास में लोभी, यह मैं क्षण से समुद्रतट के पर्वत मलय को प्राप्त हो गया हूं ॥ ७३ ॥

(१७१) नायक—( संतोष से ) आज अपने शरीर के दान से सांप की रक्षा करते हुए मुझ से जो पुण्य कमाया गया उस से जन्म जन्म में परोपकार के लिये ही मुझे शरीर की प्राप्ति हो ॥ ७४ ॥

गरुड—( नायक को देख कर ) बाकी नागों की रक्षा करने के लिये इस वध्यशिला के तल पर गिरे हुए, मेरे भय से फटे हुए हृदय से पट रहे हुए खून से जानों लिबड़े हुए, लाल वस्त्रों से ढांपे हुए सांप को अब पक्षी मैं वज्र से भी अति तेज चोंच से फाड़ कर खाने के लिये वेग से उठा लेता हूं ॥ ७५ ॥

(११०)—( यह कह कर झपट कर नायक को पकड़ लेता है। परदे के पीछे फूलों की वर्षा होती है और दुन्दुभियें बजती हैं )

गरुड़—( आश्चर्य से ) अये !

सुगन्ध से आनन्दित भ्रमरों वाली यह पुष्पवर्षा आकाश से क्यों गिर रही है ? और दुन्दुभियों का यह शब्द स्वर्ग में दिशाओं के मण्डल को क्यों शब्दित कर रहा है ?

( हंस कर )

आ ! मैं समझ गया। मेरे विचार में मेरी वेग की वायु से यह कल्पवृक्ष भी कांप गया है । और उत्पन्न हुई नाश की शंका वाले सब प्रलय के बादलों से भी यह शब्द किया गया है ॥ ७६ ॥

नायक—( अपने मन में ) शुकर है मैं सफल हो गया हूं।

गरुड़—( नायक को देखता हुआ ) जैसे यह पुरुषों में नागों का रक्षक शोभा पाता है वैसे आज अवश्य मेरी सांप के भक्षण की इच्छा को दूर करेगा ॥ ७७ ॥

(१११)—तो अब मैं इसे पकड़ कर मलय पर्वत पर चढ़ कर इच्छानुसार खाता हूं। ( यह कह कर निकल गया )

सब निकल गये

चतुर्थोऽङ्कः समाप्तः।

---

# पञ्चमोऽङ्कः ।

तब प्रतीहार ( द्वारपाल ) दाखल होता है।

(१११) प्रतीहार—स्नेही पुरुष के अपने घर के बाग में जाने पर भी स्नेह से पाप की आशङ्का की जाती है । फिर जहां बहुत से नाश देखे गये हों ऐसे भयानक वन के मध्य ठहरने पर तो कहना ही क्या ? ॥ ७८ ॥

वैसे हि—समुद्र के तट को देखने की इच्छा से निकला हुआ जीमूतवाहन देर कर रहा है इस कारण महाराज विश्वावसु दुःखी बैठे हैं। और मैं उन से आज्ञा दिया गया हूं। जैसे—हे सुनन्द ! मैंने सुना है कि गरुड़ के समीपस्थ होने से भयानक स्थान को जामाता जीमूतवाहन गया है इस लिये मैं इस से शङ्कित ही हूं। तो शीघ्र मालूम कर के आ कि वह घर को आया है वा नहीं। तो

मैं वहां जाता हूं। [ घूमता हुआ आगे देख कर ] यह है वह राजर्षि जीमूतवाहन का पिता जीमूतकेतु कुटी के आङ्गन में अपनी धर्मपत्नी के साथ और राजपुत्री ( मलयवती ) से सेवा किया हुआ बैठा है। वैसे ही--पलेटों वाले, लहरों के समान चञ्चल, झाग से युक्त जल के समान, दो अलसी के वस्त्रों को धारण करता हुआ, शुद्ध जल वाली गङ्गा के समान बड़ी धर्मात्मा रानी से शोभा पाता हुआ, यह जीमूतकेतु समुद्र के बहुत समान शोभा को धारण कर रहा है जिस के समीप बैठी हुई यह मलयवती समुद्रतटी के समान शोभा पाती है ॥ ७९ ॥

(११२) तो मैं अब आगे बढ़ता हूं।

[ तब भार्या और स्नुषा के साथ जीमूतकेतु दाखल होता है ]

जीमू०—'मैंने' यौवन के सुख भोग लिये, कीर्त्ति से पूर्ण राज्य किया, स्थिर बुद्धि से तपस्या भी की, मेरा पुत्र प्रशंसा के योग्य है और यह पुत्रवधू श्रेष्ठ और तुल्य वंश में उत्पन्न है'। आज निश्चय से मुझे सफल जन्म वाला होने के कारण मृत्यु का चिन्तन करना चाहिये ॥ ८० ॥

सुनन्द—[ एक दम आगे बढ़ कर ] जीमूतवाहन की।

जीमूत०—[ दोनों कान बन्द कर के ) पाप शान्त हो।

वृद्धा—यह अमङ्गल दूर हो।

(११३) मलयवती—इस बुरे शकुन से मेरा हृदय कांपने लग गया है।

जीमू०—( बायें नेत्र का स्फुरण सूचित कर के ) भलेपुरुष! क्या है जीमूतवाहन का?

सुनन्द—जीमूतवाहन का वृत्तान्त मालूम करने को महाराज विश्वावसु से आप के पास भेजा गया हूं।

जीमू०—क्या मेरा बच्चा वहां वर्तमान नहीं है?

वृद्धा—(रंज से) महाराज! यदि वहां वर्तमान नहीं तो मेरा पुत्र कहां गया होगा?

जीमूत०—निस्सन्देह हमारे प्राणों की रक्षा के लिए गया होगा।

मलयवती—( रंज से अपने मन में ) मैं तो फिर आर्यपुत्र को न देखती हुई कुछ और ही आशङ्का करती हूं।

सुनन्द—आज्ञा करें। मैं स्वामी 'विश्वावसु' को क्या बतलाऊं?

जीमूत०—(वांयें नेत्र का स्फुरण सूचित कर के) जीमूतवाहन देर कर रहा है इस लिए हृदय से मैं व्याकुल हूं ।

हे वामनेत्र ! बार बार मेरा अनिष्ट सूचित करता हुआ तू क्यों फटक रहा है ? हे दुष्टनेत्र ! यहां यह सूर्य तेरे फरकने को मिटा देगा ॥ ८१ ॥

(ऊपर देख कर) यही तीनों लोकों का नेत्र भगवान् सूर्य अवश्य जीमूतवाहन का शुभ करेगा ।

( देख कर आश्चर्य से ) नजर आरही हुई, नेत्रों को अति दुःख देने वाली, अपनी किरणों के समान रक्त की धाराओं को वर्षाती हुई, अशुभसूचक पवन से चञ्चल की है नक्षत्रों की चमक जिसने, ऐसी यह कौन सी वस्तु सामने एकदम आकाश से गिर रही है ॥८२

क्या चरणों में ही गिर पड़ी ? ( सब देखते हैं )

जीमूत०—अये ! क्या लगे हुए चिकने मांस वाला चूड़ामणि ( शिर का बाल ) है ? यह फिर किसका होगा ?

वृद्धा—(रंज से) महाराज! यह चूड़ारत्न तो जानों मेरे पुत्र का है।

मलय०—मातः ! ऐसे मत कह ।

सुनन्द—महाराज ! विना मालूम किये ऐसे व्याकुल मत होवो क्यों कि यहां गरुड़ से खाये जा रहे हुए नागराज के नाखुनों और चोंच से उखाड़े हुए ये अनेकों शिरोरत्न गिरते हैं ।

जीमूत०—देवि! सयुक्तिक कहा गया है । कभी शायद ऐसे ही हो।

वृद्धा—सुनन्दक ! इस समय तक मेरा पुत्र शायद श्वशुरालय में आ गया होगा । तो जा मालूम करके शीघ्र काम कर ।

सुनन्द०—रानी जो आज्ञा देती है ( निकल गया )

जीमूत०—देवि ! क्या नाग का चूड़ामणि है ?

( तब लाल वस्त्रों से लपेटा हुआ शंखचूड़ दाखल होता है )

शंख०—(आंसुओं के साथ) मैं समुद्र के तट पर गोकर्ण शिवलिङ्ग को शीघ्र प्रणाम करके उस प्रसिद्ध सांपों की वध्यभूमि को प्राप्त हो गया हूं । और नाखुनों और चोंच से फाड़ा गया है वक्षःस्थल जिसका उस विद्याधर 'जीमूतवाहन' को लेकर गरुड़ आकाश को उड़ गया है ॥ ८३ ॥

(११५) (रोता हुआ) हा महात्मन् ! हा परम दयालो ! हा विना कारण अद्वितीय बान्धव ! हा दूसरों के दुःख से दुःखी होने वाले ! कहां गया है ! मुझे उत्तर दे । अरे नीच शङ्खचूड़ ! तूने क्या किया?

एक दिन भी सांपों के बचाने की कीर्ति नहीं प्राप्त की। न ही स्वामी प्रशंसनीय आज्ञा का पालन किया। किसी दूसरे ने अपना शरीर देकर तुझे बचाया, इस लिये हे नीच शङ्खचूड़! तू शोक के योग्य है। हा धिक्कार, कष्ट, तू ठगा गया है ठगा गया है ॥ ८४ ॥

इस लिये इस प्रकार का मैं क्षणमात्र भी जीता हुआ अपने को हंसी के योग्य नहीं बनाऊंगा। तो मैं अब इस के पीछे जाने के लिये यत्न करूंगा। ( घूमता हुआ पृथ्वी पर दृष्टि देकर )

गरुड़ के देखने की इच्छा से मैं पहले दबाने से मोटी, उस के आगे विरले गिरे हैं मोटे २ बून्द जिसके, पत्थरों में विस्तार से टुकड़े २ हो गये हैं और बिखर गये हैं छोटे २ कण जिसके, मैदानों में कीड़ों से भरी हुई, धातुओं से भरे हुए प्रदेश में कठिनता से दीखने योग्य, घने वृक्षों के शिखर पर चढ़े हुए नीलवर्ण वाली इस खून की धारा के पीछे चलता हुआ चतुरता से जाता हूं ॥८५॥

(११६) वृद्धा—(भय के साथ) महाराज! यह कोई शोक वाला सा लाल मुखवाला इधर ही शीघ्रता से आता हुआ मेरे हृदय को व्याकुल कर रहा है। तो मालूम तो कीजिये कि यह कौन है।

जीमूत०—जैसे रानी कहती है। ( सुन कर खुशी से हंस कर ) देवि! शोक को छोड़ दे। इस की यह चूड़ामणि निश्चय से मांस के लोभ से किसी पक्षी से मस्तक से उखाड़ी हुई इस पृथिवी पर गिर पड़ी।

वृद्धा—(धैर्य से मलवती को आलिङ्गन करके) अरी न विधवा होने वाली! धैर्य वाली हो। निस्सन्देह ऐसी आकृति विधवापन के दुःख को नहीं अनुभव करती।

मलय—( खुशी से ) आप के आशीर्वाद की कृपा से। ( पाओं में गिरती है )

जीमू०—बच्चा कैसे हो।

शंख—दुःख के अति भार से आंसुओं से रुके हुए गले वाला मैं कह नहीं सकता।

जीमू०—अपना वृत्त बतलाओ। बहुत दुःख से सहने योग्य पुत्र का दुःख मेरे हृदय मे फैला हुआ है। जिस तेरे बतलाने से वह सहने योग्य हो जायगा ॥ ८६ ॥

(११७) शंख—सुनिये, मैं शङ्खचूड नाम नाग भोजन के लिये वासुकि से गरुड़ को भेजा गया हूं। विस्तार से कहने से क्या है। कभी यह रक्तधारा का चिह्न धूलि से भर कर अदृश्यता को

शायद प्राप्त हो जाय। इस लिये संक्षेप से कहता हूं—दया से पूर्ण चित्त वाले किसी विद्याधर से गरुड़ को अपना शरीर देकर मेरे प्राणों की रक्षा की गई है ॥ ८७ ॥

जीमू०—इस प्रकार का परोपकार में तत्पर अन्य कौन है। प्रिय साफ ही कह दो कि जीमूतवाहन से। हा मैं मन्दभाग्य मारा गया।

वृद्धा—हा पुत्र! तूने यह काम कैसे किया?

मलय०—क्या बुरा विचार सत्य ही हो गया? (सब मूर्छा को प्राप्त हो जाते हैं।

शंख—(आसुओं के साथ) निस्सन्देह उस महात्मा के ये दोनों माता-पिता हैं मुझ अप्रिय बोलने वाले से क्यों इस अवस्था को पहुंचाये गये? अथवा सांप के मुख से विष के अतिरिक्त और क्या निकल सकता है। अहो प्राणदाता जीमूतवाहन को शङ्खचूड़ ने खूब उपकार का बदला दिया। तो क्या अभी अपने को मार दूं? अथवा इन को पहले धैर्य देता हूं। पिता धैर्य करो। माता धैर्य करो। (दोनों धैर्य करते हैं)

वृद्धा—पुत्रि! उठ मत रो। क्या हम जीमूतवाहन के बिना जीयेंगे इस लिये धैर्य तो कर।

मलयवती—(धैर्य करके) आर्यपुत्र! मैं तुझे कहां देखूंगा?

(११८) जीमूत०—हा बच्चा! गुरुओं के चरणों की सेवा की रीति को जानने वाले!

चूड़ामणि को मेरे चरणों में गिराते हुए तुझ से परलोक में जाकर भी शिष्टाचार की रीति नहीं छोड़ी गई ॥ ८८ ॥

(चूड़ामणि को पकड़ कर) हा बच्चा! क्या केवल इतने दर्शन वाला तू हो गया है? (हृदय पर रख कर) अहह!!!

भक्ति से अत्यन्त झुका दिया है नम्र मस्तक जिसने उस तेरे निरन्तर मेरे चरणों में प्रणाम करते हुए, घिसने से कोमल और हिंसारहित भी चूड़ामणि मेरे हृदय को गहराई से क्यों फाड़ रही है? ॥ ८९ ॥

वृद्धा—जिस तुझे गुरुजनों की सेवा को छोड़ कर और सुख पसन्द ही नहीं आता। वह तू कैसे अब पिता को छोड़ कर स्वर्ग का सुख भोगने गया है?

जीमू०—(आसुओं के साथ) देवि! क्या हम जीमूतवाहन के बिना जीते रहेंगे जिस से तू ऐसे कहती है।

मलय०--( पाओं में गिर कर हाथ जोड़ कर ) तो मुझे आर्यपुत्र का चिह्न चूड़ामणि दे दो जिस से इसे छाती पर रखकर अग्नि में प्रवेश से हृदय के सन्ताप के दुःख को दूर करूं।

जीमूत०—पतिव्रते ! क्यों ऐसे व्याकुल करती हो ? निस्सन्देह हम सबों का यही निश्चय है।

(११६) वृद्धा—महाराज ! तो हम क्यों प्रतीक्षा कर रहे हैं ?

जीमूत०—हे देवि ! कुछ नहीं। परन्तु अग्निहोत्री का संस्कार दूसरी अग्नि से वेदों में नहीं कहा गया इस लिये अग्निहोत्रगृह से अग्नि लाकर अपने को जलाते हैं।

शंख०—( अपने मन में ) क्या मुझ अकेले के लिये सारा ही यह विद्याधरों का कुल नष्ट हो गया ? तो ऐसे ही कहूंगा। [प्रकट] पितः! विना निश्चय किये यह ऐसा साहस करना उचित नहीं। भाग्य की खेलें विचार युक्त होती हैं। कभी यह नाग नहीं है ऐसा जान कर गरुड़ छोड़ दे। तो इसी दिशा से गरुड़ का पीछा करें।

वृद्धा—सब प्रकार से देवताओं की कृपा से जीते पुत्र का मुख देखें।

मलय०--[अपने मन में] मुझ निर्भाग्या के लिये यह बात दुर्लभ है।

जीमूत०—पुत्र तेरी यह वाणी सत्य हो। तो भी हमारा अनुसरण करना अग्नि के समेत ही ठीक है। तो आप 'गरुड़ के' पीछे चलें। हम भी अग्निगृह से अग्नि लेकर शीघ्र ही पीछे जाते हैं। ( स्त्री और स्नुषा के साथ निकल गया )

शंख०--तो मैं अब गरुड़ का पीछा करता हूं। (आगे देख कर)

रक्त से गीली चोंच के घिसने से जानों पर्वत की नवीन द्रोणी बनाता हुआ, अपने नेत्रों की प्रभा की शिखा श्रेणियों से जला डाला और उखाड़ डाला है वनप्रदेश जिस ने, घुस रहे हुए वज्र के समान कठोर और भयानक नाखुनों के अग्रभाग से रेखायुक्त की है पृथिवी जिस ने, ऐसा वह सांपों का शत्रु 'गरुड़' मलयपर्वत के शिखर पर दूर से दीख रहा है ॥ ६० ॥

(१२०)—[ तब प्रविष्ट होता है आसन पर बैठा हुआ गरुड़ जिस के आगे नायक 'जीमूतवाहन' पड़ा है ]

गरुड़--जन्म से लेकर सांपों के पतियों को खाते हुए मुझ से यह आश्चर्य पहले कभी नहीं देखा गया। कि यह महात्मा केवल यही नहीं कि दुःखी नहीं होता प्रत्युत कुछ प्रसन्न सा दीखता है। कैसे ही—

अधिक पीया जा रहा है खून जिस का ऐसे इस को धैर्य के उत्पन्न होने से खेद नहीं है, मांस के उखाड़ने से उत्पन्न हुई पीड़ा को भी सहन करते हुए का मुख प्रेम से प्रसन्न है, जो शरीर का भाग नहीं काटा गया उस पर साफ एक रोमाञ्च दीख रहा है। मुझ बुराई करने वाले पर भी इस की दृष्टि ऐसे पड़ रही है जैसे किसी उपकारी पर ॥ ६१ ॥

इस लिये इस की इस धैर्य की वृत्ति ने आश्चर्य ही उत्पन्न कर दिया है। हो, मैं इसे खाता ही नहीं हूं। पूछता तो हूं कि यह कौन है।

नायक—नाड़ियों के मुख से खून बह ही रहा है, अभी तक मेरे शरीर में मांस है, और हे महात्मन्! मैं तेरी तृप्ति नहीं देखता हूं। हे गरुड़! तू खाने से क्यों हट गया है? ॥ ६२ ॥

(१२१) गरुड़—[ अपने मन में ] आश्चर्य आश्चर्य !!! कैसे इस अवस्था में भी उदारता से बोलता है?

[ प्रकट ]

मैंने चोंच के द्वारा तेरे हृदय से खून ले लिया, फिर तू ने इस धैर्य से जानों आज मेरे हृदय से खून खैंच लिया ॥ ६३ ॥

तो तू कौन है? मैं यह सुनना चाहता हूं।

नायक—इस प्रकार भूख से सताया हुआ तू सुनाने के योग्य नहीं है। पहले मेरे मांस और रक्त से तृप्ति कर।

शंख—( एक दम आगे बढ़ कर ) गरुड़! यह साहस न करो न करो। यह नाग नहीं है। इसे छोड़ दो। मुझे खाओ। मैं तेरे भोजन के लिये शेषनाग से भेजा गया हूं। [ छाती देता है ]

नायक—[ शंखचूड़ को देख कर ] दुःख है। शङ्खचूड के आने से मेरा मनोरथ निष्फल हो गया।

गरुड़—[ दोनों को देख कर ] आप दोनों के पास वध्यचिह्न है। नाग कौन सा है निस्सन्देह मेरी समझ में नहीं आता।

शंख—भ्रम तो उचित स्थान में हुआ?

छाती पर स्वास्तिक का चिह्न तो रहने दो, शरीर पर कञ्चुक नहीं दीखता? क्या तुझ से मुझ बोलते हुए की दो जिह्वायें नहीं देखी गईं? क्या तू तीक्ष्ण विष की अग्नि के धूम की राशि से मध्यम पड़ गई हैं रत्नों की कान्तियें जिन से, कठिनता से सहने योग्य शोक से सी सी के शब्द रूप वायु से पीडायुक्त इन तीन फणों को नहीं देखता? ॥ ६४ ॥

(१२२) गरुड़—[दोनों को देख कर शंखचूड़ की फण को देख कर] तो कौन सा मुझ से मारा गया?

शंख—विद्याधरों के वंश का तिलक जीमूतवाहन। तुझ निर्दय से यह कार्य क्यों किया गया?

गरुड़—(अपने मन में) क्यों किया गया? क्या यह विद्याधरों में कुमार जीमूतवाहन है?

मैंने जिसका वह यश मेरुपर्वत पर, मन्दराचल की कन्दराओं में, हिमालय के शिखर पर, इन्द्रनील पर्वत पर, कैलास पर्वत के पूर्व दिशा के भागों में भी और उन उन दिशाओं के निकुञ्जों में लोकालोक पर्वत पर घूमने वाले चारणों के समूहों से ऊंची स्वर से गाया जा रहा हुआ अनेक वार सुना है क्या यह वही जीमूतवाहन है?' ॥ ६५ ॥

सब प्रकार बड़े भारी पाप के कीचड़ में फंस गया हूं।

नायक—नागराज! तू ऐसा खिन्न क्यों है?

शंख०—क्या यह खेद का स्थान नहीं है?

(१२३)—आपने इस अपने शरीर को देकर जिसका यह शरीर गरुड़ से बचाया उस मुझको क्या यह उचित है कि आप पाताल के तल से भी नीचे लेजायें? ॥ ६६ ॥

गरुड़—दया से स्निग्ध मन वाले इस महात्मा से मेरे ग्रास के मार्ग में गिरे हुए इस नाग के प्राणों की रक्षा करने के लिये अपना शरीर भोजन के लिये दिया गया। तो मैंने यह बड़ा भारी दुष्कर्म किया। बहुत कहने से क्या। यह बोधिसत्व ही मारा गया। इस बड़े पाप का प्रायश्चित्त अग्निप्रवेश के बिना कोई और नहीं देखता हूं। तो मैं अग्नि को कहां तलाश करूं?

(दिशाओं को देखता हुआ) अरे ये कोई ग्रहण की हुई अग्निवाले इधर ही आते हैं। इस लिये अब इन की प्रतीक्षा करता हूं।

शंख०—कुमार! तेरे माता पिता पहुंच गये हैं।

नायक—(घबराहट से) शंखचूड़! बैठ कर ऊपर के वस्त्र से मेरा शरीर ढांप कर मुझे उठाये रहो। नहीं तो कभी एक दम मुझे ऐसा देख कर माता शायद प्राणों को छोड़ दे।

शंख०—(समीप गिरे हुए दुपट्टे को पकड़ कर वैसे करता है)

(तब दाखिल होता है स्त्री और स्नुषा के साथ जीमूतकेतु)

जीमूतकेतु—(आंसुओं के साथ) हा पुत्र जीमूतवाहन!

यह सत्य है कि दया में, यह अपना है यह पराया है, यह क्रम कहां अर्थात् नहीं रहता। तुझे यह चिन्ता कैसे न उत्पन्न हुई कि क्या बहुतों की रक्षा करनी है वा एक की? गरुड़ से नाग को बचाने के लिये अपने शरीर का त्याग करते हुए तुझ से जिस कारण कि अपना आप माता, पिता, स्नुषा, यह सारा कुल नष्ट किया गया ॥ ९७ ॥

(१२४) वृद्धा--(मलयवती की ओर संकेत करके) पुत्रि! थोड़ी देर ठहर। लगातार गिरते हुए आंसुओं के बिन्दुओं से यह आग बुझती है।

(सब घूमते हैं)

जीमू०—हा पुत्र जीमूतवाहन!

गरुड़—(सुन कर) हा जीमूतवाहन ऐसे कहता है तो स्पष्ट है कि यह इस का पिता है। तो क्या मैं इस की अग्नि से अपने शरीर को जला डालूं? इस के पुत्र के नाश की लज्जा से इसे मुख दिखाने को समर्थ नहीं हूं। अथवा मैं अग्नि के लिये क्यों व्याकुल होता हूं? समुद्र के किनारे पर ही बैठा हूं इस लिये अब मैं—

समुद्र में, तीनों लोकों के ग्रसने के रस से विलास करते हुए काल की जिह्वा के अग्रभाग के समान इधर उधर लपकती हुई, जानों सूर्य के लोक का ग्रास करने को समर्थ, उत्पात की पवन के विस्तार से प्रचण्ड, अपने ही परों की वायुओं से जलाये हुए प्रलय के अन्त की अग्नि के समान भयंकर इस समुद्र की अग्नि में गिरता हूं ॥ ९८ ॥

(यह कह कर उठना चाहता है)

नायक--गरुड़! यह उद्यम न करो। इस पाप का यह प्रायश्चित्त नहीं है।

(१२५) गरुड़--(घुटनों के बल बैठ कर हाथ जोड़ कर) महात्मन्! तो बतलाइये कौन-सा 'प्रायश्चित्त है'?

नायक—एक क्षण प्रतीक्षा करो। मेरे माता-पिता पहुंच गये हैं। पहले मैं इन्हें प्रणाम करलूं।

गरुड़—ऐसा ही कीजिये।

जीमू०—(देख कर प्रसन्नता से) देवि! बधाई हो यह बच्चा जीमूतवाहन न केवल जीवित है प्रत्युत हाथ बांधे गरुड़ से जानों शिष्य से सेवा किया हुआ बैठा है।

वृद्धा—महाराज ! मैं सफल हूं न जखमी हुए का मुख देखूंगी।

मल०—मैं आर्यपुत्र को देख कर अतिप्रिय है यह जान कर विश्वास नहीं करती।

जीमू०—( पास जाकर ) बच्चा ! आ आ मुझे आलिङ्गन कर।

नायक-(उठने की इच्छा करता हुआ ऊपर के वस्त्र के गिरने से मूर्छित होता है)

शंख०—कुमार ! धैर्य धरो।

जीमू०—हा बच्चा ! कैसे मुझे देख कर तू आलिङ्गन को प्राप्त हुआ।

वृद्धा—हा पुत्र ! क्या वाणीमात्र से भी तूने मेरा आदर नहीं किया।

मल०—हा आर्यपुत्र ! क्या तूने गुरुजनों को भी नहीं देखना था। ( सब मूर्छा को प्राप्त होते हैं )

शंख०—हा नीच शङ्खचूड़ ! तू गर्भ में ठहरा हुआ ही क्यों न मर गया ? जिस से इस प्रकार क्षण क्षण मृत्यु से बढ़कर दुःख को भोग रहा है।

गरुड़—यह सब कुछ मुझ निर्दय के बिना विचार कर करने की चेष्टा है। तो अब मैं ऐसा करता हूं।

(१२६) [पङ्खों से वायु करता हुआ] महात्मन् ! धैर्य धर धैर्य धर।

नायक—(धैर्य धर कर) शङ्खचूड़ मेरे माता-पिता को आश्वासन दो।

शंख०—पितः ! धैर्य धरो धैर्य धरो। मातः ! धैर्य धरो धैर्य धरो। ( दोनों धैर्य धरते हैं )

वृद्धा—पुत्र ! क्या हमारे देखते देखते नीच यमराज से लेजाया जा रहा है ?

जीमू०—देवि ! ऐसे अशुभ बोलने वाली मत हो। लम्बी उमर वाला जीता ही है। इस लिये बहू को धैर्य दो।

वृद्धा—(वस्त्र से मुख ढाप कर रोती है) अमंगल दूर हो। नहीं रोऊंगी। मलयवति ! धैर्य धरो। पुत्रि ! उठो उठो यह अच्छा कि तू इस समय पति का मुख देख।

मलय०—(धैर्य धरकर) हा आर्यपुत्र !

वृद्धा—(मलयवती का मुख ढाप कर) पुत्रि ! ऐसे मत कर। यह अमंगल दूर हो।

जीमू०—(आंसुओं के साथ अपने मन में)

सब अङ्गों के नष्ट होने के कारण जानो आश्रयहीन होने से

कण्ठदेश को प्राप्त हुए प्राणों को छोड़ते हुए पुत्र को देखकर मैं दुःख से सौ टुकड़े क्यों नहीं होजाता ॥ ९९ ॥

मल०—हा आर्यपुत्र ! मैं निश्चय से अति पाप करने वाली हूं। जो इस अवस्था में आर्यपुत्र को देखती हुई अभी तक प्राणों को नहीं छोड़ती।

(१२७) वृद्धा—(नायक के अङ्गों को छूती हुई गरुड़ की ओर संकेत करके) निर्दय ! कैसे अब तुझ से चढ़ती हुई नई जवानी से शोभा वाला मेरे पुत्र का यह वही शरीर इस अवस्था वाला किया गया है ?

नायक—मातः ! मत मत ऐसे। निस्सन्देह यह तो वास्तव में पहले भी ऐसा ही है।

चर्बी, हड्डी, मांस, मज्जा और खून के समुदाय चर्म से ढके हुए इस शरीर में, जो सदा घृणायुक्त दिखाई देता है, क्या शोभा है ? ॥ १०० ॥

गरुड़—महात्मन् ! नरक की अग्नि की ज्वालाओं से जला हुआ सा अपने को जानता हुआ दुःख से बैठा हूं। इस लिये उप· देश कीजिये जिस से इस पाप से छूट जाऊं।

नायक—पिता जी मुझे आज्ञा दें। तो मैं इस पाप के प्रायश्चित्त का उपदेश करूं।

जीमू०—वत्स ! ऐसे ही करो।

नायक—गरुड़ ! सुनिये।

गरुड़—[ हाथ जोड़ कर ] आज्ञा करो।

नायक—दूसरों के प्राणों की हिंसा से सदा हटा कर, पहले किये कर्म का पश्चात्ताप कर, सब जीवों में अभय देता हुआ यत्न से पुण्यों का समूह इकट्ठा कर, जिस से इस संसार में प्राणियों की हिंसा से उत्पन्न हुआ और फल देने को तैयार हुआ पाप, झील के अन्दर जल के प्रवाह में फेंके हुए नमक के डले के समान गला हुआ, फल न दे ॥ १०१ ॥

(१२८) गरुड़—जो आज्ञा।

अज्ञान की निद्रा में सोया हुआ, आप से जगाया हुआ यह मैं आज से लेकर सब जीवों की हिंसा से निवृत्त हो गया ॥ १०२ ॥

क्योंकि अब—

कहीं द्वीप की शकल वाले, रेतले स्थल के समान उद्धत शरीर-समूहों से युक्त, कहीं लपेटे हुए शरीर वाला इसी लिये की है जल

भ्रम की भ्रान्ति जिस ने ऐसा, और कहीं पुल के समान एक किनारे से दूसरे किनारे को जाता हुआ, नागों का समुदाय महासागर मे सुख से विचरे ॥ १०३ ॥

ढीले छोड़े हुए, गहरे अन्धेरे के समान काले, केशों के समूह को धारण करती हुई पहली सूर्य की किरणों के स्पर्श से लाल, जानों सिन्दूर से लिप्त कपोलों से युक्त, परिश्रम से थके हुए अङ्गों वालीं भी पीड़ा को न गिनने वालीं, नागों की युवतियें इस चन्दनों के वन में प्रेम से तेरी 'जीमूतवाहन की' ही इस कीर्त्ति को गायें ॥ १०४ ॥

(१२६) नायक—धन्य हो महात्मन् ! धन्य हो। हम प्रसन्न हैं। सब प्रकार से दृढव्रती हो। [ शंखचूड की ओर संकेत कर के ] शङ्खचूड ! तुझे भी अब अपने घर को जाना चाहिये।

शंखचूड—[ सास लेकर नीचे मुख कर के खड़ा होता है ]

नायक—[ सास लेकर माता को दखता हुआ ] हे शङ्खचूड़ ! गरुड़ की चोंच की नोक से गिराये हुए तुझे विचारती हुई, निस्सन्देह तेरी माता तेरे दुःख से दुःखिनी होगी ॥ १०५ ॥

वृद्धा—( आसुओं के साथ ) धन्य है वह माता जो गरुड़ के मुख में पड़े हुए न जखमी शरीर वाले ही पुत्र का मुख देखेगी।

शख०—मातः ! यह सत्य ही है । परन्तु यदि कुमार स्वस्थ हो जायगा।

नायक—[ पीड़ा को प्रकट करता हुआ ] अहह ! परोपकार के पूरा करने के रस की अधिकता से इतना समय मुझे मालूम नहीं हुआ अब तो मुझे मर्मस्थलों को चीरने वाली पीड़ाओं ने तंग करना आरम्भ कर दिया है। ( मृत्यु की अवस्था दिखाता है )

जीमू०—( व्याकुलता से ) हा बच्चा ! ऐसे क्यों करता है ?

वृद्धा—हा ऐसे क्यों बोलता है ? ( छाती पीट कर ) बचाओ बचाओ। यह मेरा पुत्र मर रहा है।

(१३०)मल०—हा आर्यपुत्र ! छोड़ने को चाहते से प्रतीत होते हो।

नायक—( हाथ जोड़ना चाहता हुआ ) शङ्खचूड़ ! मेरे हाथों को जोड़ो।

शंखचूड—(वैसे करता हुआ) दुःख है संसार को अनाथ कर दिया।

नायक—( आधी खुली हुई आखों से पिता को देखता हुआ ) पितः ! मातः ! यह मेरा अन्तिम नमस्कार है।

ये अंग सचेतनता को नहीं धारण करते, कान स्पष्ट अक्षरों और पदों वाली वाणी को नहीं सुनते, दुःख है कि यह आंख धक्के से ही बन्द हो रही है, हा पितः ! मुझ पराधीन के ये प्राण जा रहे हैं ॥ १०६ ॥

अथवा सांप की रक्षा करते हुए (इत्यादि श्लोक पढ़कर गिर पड़ता है)

वृद्धा—हा पुत्र ! हा बच्चा ! हा गुरुजनों के प्यारे ! कहां हो ? मुझे उत्तर दो।

जीमू०—हा बच्चा ! जीमूतवाहन ! हा प्रेमिजनों के प्यारे ! हा सब गुणों के आकर ! कहां हो मुझे उत्तर दो। ( हाथ उठा कर ) अरे कष्ट है कष्ट है।

धैर्य निराश्रय हो गया, नम्रता किस की शरण को प्राप्त हो ? इस संसार में क्षमा को धारण करने के लिये कौन समर्थ है ? दान शीलता दूर हो गई, सत्य तो सचमुच मारा गया, और बेचारी दया कहां जाय ? हा पुत्र ! तेरे परलोक को जाने पर संसार खाली हो गया ॥ १०७ ॥

(१३१) मल०—हा आर्यपुत्र ! छोड़ कर कैसे चले गये हो ? हे अति निर्दय मलयवति ! तुझे अब किस की प्रतीक्षा करनी चाहिये ? जो इस समय तक जीती है।

शंख०—हा कुमार ! इस प्राणों से भी प्यारे जन को छोड़ कर कहां जाते हो ? तो अवश्य शंखचूड़ तुम्हारे पीछे जाता है।

गरुड़—कष्ट है ! यह महात्मा मर गया। तो अब मैं क्या करूं ?

वृद्धा—( आंसुओं के साथ ऊपर देख कर ) हे ऐश्वर्य वाले लोकपालो ! किसी प्रकार अमृत से सींच कर मेरे पुत्र को जीवित करो।

गरुड़—( हर्ष से अपने मन में ) अये ! अमृत का नाम लेने से मैं अच्छा याद दिलाया गया हूं। मेरे विचार में अयश नष्ट हो गया। तो अब देवताओं के राजा इन्द्र की प्रार्थना कर के उससे छोड़ी हुई अमृत की वर्षा से केवल जीमूतवाहन को नहीं, इन पहले खाये हुए जिनकी हड्डियें ही बाकी रह गई हैं नागों के पतियों को पुनर्जीवित करता हूं। यदि वह ( इन्द्र ) न देगा तो मैं—

अतिशक्त और वेगयुक्त पवन रूप पक्षों से प्रेरित हुआ, नेत्रों की अग्नि से जो दाह उससे जो मूर्छा उससे व्याकुल और गिर रहे हुए अग्नि के समेत बारह सूर्य जिससे, ऐसा मैं समुद्र को पीकर, चोंच से इन्द्र के वज्र को, कुबेर की गदा को और यमराज के

के दण्ड को टुकड़े २ करके, और संग्राम में देवताओं को जीत कर क्षणमात्र के लिये अमृत से पूर्ण वर्षा करता हूं ॥ १०८ ॥

(१३२) तो यह मैं गया हूं। (यह कहकर क्रोध से घूम कर निकल गया)

जीमू०—वत्स शङ्खचूड ! क्यों अभी तक खड़े हो? लकड़ियें इकट्ठी करके मेरे पुत्र की चिता बनाओ। जिससे हम भी इसके साथ ही जाएं।

वृद्धा—पुत्र शंखचूड ! शीघ्र तैयार कर हमारे बिना तेरा भ्राता दुःख से ठहरता है।

शंख०—(आंसुओं के साथ) गुरुजन जो आज्ञा करते हैं। मैं तो तुम्हारे आगे जाने वाला ही हूं। (उठकर चिता बनाकर) पितः! मातः! यह चिता तैयार की गई है।

जीमूत०—देवि! और क्यों रोती हो? तो उठो चिता पर चढ़ें। (सब उठते हैं)

मलय—(हाथ जोड़ कर ऊपर देखती हुई) भगवति गौरि! तूने आज्ञा की थी कि विद्याधरों में चक्रवर्ती तेरा पति होगा। तो कैसे मुझ मन्दभाग्या के लिये तू असत्यवादिनी होगई?

(तब व्याकुलता के साथ गौरी दाखल होती है)

गौरी—महाराज जीमूतकेतो! ऐसा हठ न करना।

जीमू०—अये! क्या न निष्फल दर्शन वाली गौरी है?

गौरी—(मलयवती की ओर संकेत करके) पुत्रि! मैं असत्य बोलने वाली कैसे होजाऊं? (नायक के पास जाकर कमण्डलु के जल से सींचकर) हे वच्चा जीमूतवाहन!. अपने जीवन से भी संसार का उपकार करने वाले तुझ पर मैं अत्यन्त प्रसन्न हूं। इसलिए तू जीवित हो॥ १०९ ॥

नायक—(उठता है)

जीमू०—(हर्ष से) देवि! वधाई हो। वच्चा पुनर्जीवित होगया है।

देवी—भगवती की कृपा से।

नायक—(गौरी को देखकर हाथ जोड़ कर) अये क्या इष्टवरों को देने वाली भगवती है?

हे सब इष्टवरों को देने वाली! हे शरणागत जनों की पीड़ा को दूर करने वाली! हे शरणागतों का हित करने वाली! हे विद्याधरों से नमस्कार की हुई गौरि! मैं तेरे चरणों को नमस्कार करता हूं॥ ११० ॥

(यह कह कर गौरी के चरणों में गिरता है। सब ऊपर देखते हैं)

जीमू०—अये ! विना बादलों के वर्षा कैसी? भगवति ! यह क्या?

गौरी—राजन् जीमूतकेतो ! जीमूतवाहन को और हड्डियें ही जिनकी बाकी हैं इन नागपतियों को पुनर्जीवित करने के लिये उत्पन्न हुए पश्चात्ताप वाले पक्षिराज (गरुड़) से स्वर्ग से यह अमृत की वर्षा कीगई है। (अंगुलि से दिखाकर) क्या आप नहीं देखते कि—

शङ्खचूड़ को प्राप्त हुए, स्वच्छ मणियों की किरणों से चमकीले शिरों से, दोनों जीभों के अग्रभाग से अमृतरस के आस्वाद के लोभ से, पृथ्वी को चाटते हुए, वेग को धारण किये हुए, ये नागों के पति, मलयपर्वत की नदी के जलप्रवाहों के समान, अब टेढ़े चलने के मार्गों से समुद्र में दाखल हो रहे हैं ॥ १११ ॥

[१३४] ( नायक की ओर संकेत करके ) बच्चा जीमूतवाहन ! तू केवल जीवन देने के ही योग्य नहीं। इसलिए तेरे लिए यह दूसरी प्रसन्नता है।

हंसों से ताडित सुवर्ण कमलों की धूलि के संयोग रूप कीचड़ से सींचे हुए, मेरे मानस सरोवर से उत्पन्न हुए, अपनी इच्छा से बनाए हुए मणिमय कुम्भों में डाले हुए, अतिपवित्र लाए हुए जलों से स्वयं स्नान कराके यह मैं प्रेम से तुझे क्षणमात्र में विद्याधरों में चक्रवर्ती बनाती हूं ॥ ११२ ॥

और भी—

हे चक्रवर्तिन् ! सुवर्ण का चक्ररूप रत्न तेरे आगे चलने वाला हो। सफेद चार दांत से युक्त यह हाथी, श्यामवर्ण का घोड़ा और मलयवती भी, इन मेरे रत्नों को देख लो ॥ ११३ ॥

और भी—

शरद् ऋतु के चन्द्र के समान निर्मल और कोमल व्यजन हैं हाथों में जिनके, मणियों की किरणों से किये हैं इन्द्रधनुष के विभाग जिन्होंने, भक्ति से झुके हुए हैं शरीर के पहले आधे भाग जिनके, ऐसे नीच मतंग आदि विद्याधरों के स्वामी नमस्कार कर रहे हैं और झुक रहे हैं, इन्हें देखिए।

तो कहिए और मैं तुम्हारा क्या उपकार करूं ?

(१३५) नायक—इस से बढ़ कर भी उपकार है ?

पक्षियों के राजा गरुड़ के भय से यह शंखचूड बचाया गया, गरुड़ नम्रतायुक्त किया गया, उससे पहले खाए गये जो नागों के

पति थे वे भी सब जीवित किये गये, मेरे प्राणों की प्राप्ति से माता पिता से प्राण नहीं छोड़ गये और चक्रवर्त्तिराज्य प्राप्त हो गया। और हे देवि! साक्षात् आपका दर्शन होगया। इससे बढ़कर क्या उपकार है जो फिर आप से प्रार्थना की जाय॥ ११४॥

तथापि यह भरत का वाक्य हो—

मेघ प्रसन्न हुए मोरों के नाच के लिए समय पर वर्षा करें, पृथ्वी को उगे हुए निरन्तर हरे भरे घास अन्न आदि रूप उपरि वस्त्रवाली करें, और पुण्यों को एकत्रित करती हुई, विपत्तियों से रहित, बान्धवों और मित्रों की गोष्ठी में आनन्द लेने वाली प्रजायें सदा ईर्ष्यारहित चित्तों से प्रसन्न रहें॥ ११५॥

पञ्चमोऽङ्कः समाप्तः।

समाप्तश्चायं नागानन्दभाषानुवादः।

——:०:——

# शुद्धिपत्रम्

| पृ० | पं० | अशु० | शु० |
|---|---|---|---|
| २ | ३ | कर्तृवि | कर्तृवि० |
| ४ | ५ | स्त्रग्भैर् | स्रग्भैर् |
| ,, | २० | कर्मप | कर्मय० |
| ७ | ५ | श्रोतृदृष्ट्र | श्रोतृद्रष्टृ |
| ६ | ७ | आर्य इति | आर्ये इति |
| १० | २६ | श्वसुरः | श्वशुरः |
| ,, | ,, | श्वश्रा | श्वश्र्वा |
| ११ | १७ | अय इति | अये इति |
| १४ | ५ | पूर्वार्धे न | पूर्वार्धेन |
| १५ | ६ | एतयाः | एतयोः |
| ,, | ३१ | पुरम् | पुरस् |
| ,, | ३३ | संवाह्यतः | संवाहयतः |
| १७ | ३० | अस्य | तस्य |
| १६ | १ | हृदये स्थितं | हृदये यत् स्थितं |
| ,, | २२ | राज्यं न | राज्यं त्वया विना न |
| २० | १६ | ६।१ | १।१ |
| ,, | १८ | तिष्ठान्तम् | निष्ठान्तम् |
| ,, | ३२ | प्रभति | प्रभृति |
| २३ | १६ | गतै | गतै. |
| ,, | १६ | हृष्यन्तेः | हृष्यन्तः |
| २५ | १ | समीपवर्ति | समीपवर्तिनं |
| २६ | ५ | अकृतस्य | प्रकृतस्य |
| ,, | १६ | मौञ्जयः | मौञ्ज्यः |
| २७ | १ | जरत् | जरन् |
| ,, | ,, | जीर्णत | जीर्णः |

| पृ० | पं० | अशु० | शु० |
|---|---|---|---|
| २७ | ५ | काञ्चयो | काञ्च्यो |
| २८ | २१ | पुष्पवृष्टि | पुष्पवृष्टि |
| ,, | २३ | “मधुरमिति” | “मधुरमिति” कथं शाखिनो वृक्षा अपि अतिथिसपर्याम् अतिथि सेवां शिक्षिताः? यतः— |
| ,, | २७ | भोगिलोके | भोगिलोकैः |
| २६ | २ | निर्वृत्तिः | निर्वृतिः |
| ३० | १७ | तन्त्रीस्वरेणा | तन्त्रीस्वरेण |
| ,, | ,, | विपञ्चयाः | विपञ्च्या |
| ३१ | २० | काले | कले |
| ,, | ३२ | प्रेक्षावेह | प्रेक्षावहे |
| ३५ | ३१ | यो | या |
| ३८ | ५ | मुख | मुखे |
| ३६ | ३० | कीदशाः | कीदृशाः |
| ,, | ३१ | वाद्यन्त्या | वादयन्ती |
| ४० | २२ | हृदपे | हृदये |
| ,, | ३० | नतु | ननु |
| ४२ | १२ | अय | अये |
| ४६ | १६ | मित्रावसु | मित्रावसुः |
| ,, | २० | शतृप्रत्यय | शतृप्रत्ययः |
| ४८ | ७ | पूवसम्भाव्य | पूर्वसम्भाव्य |

| पृ० | पं० | अशु० | शु० |
|---|---|---|---|
| ४६ | १५ | भिन्नदेश-ताय | भिन्नदेश-ताया |
| ,, | २६ | वृष्टचन्दन | वृष्टचन्दन |
| ५० | २६ | तालपत्रोः | तालपत्रे |
| ,, | २६ | आर्दाकृतं | आर्द्रीकृतं |
| ५१ | २५ | परिहृत्या | परिहृत्य |
| ५३ | २६ | तस्याः | अस्याः |
| ५४ | २३ | तत् | न तत् |
| ,, | २४ | यत्र | यन्न |
| ,, | ३१ | स्वभावशी-तलमणि | स्वभावशा-तलमपि |
| ५६ | ६ | नेत्राजल | नेत्रजल |
| ,, | २७ | ह्रदये | हृदये |
| ,, | ३२ | प्रपञ्चय | प्रपञ्च्य |
| ५७ | ६ | लिप्यन्ते | लिप्यन्ते |
| ,, | १३ | आश्रमो | आश्रमौ |
| ,, | १६ | परावत्यैव | परावृत्यैव |
| ५८ | ३० | निष्ठान्तकर्म-विशेषेण | निष्ठान्त |
| ५९ | ३१ | कुत्रैव | कापि |
| ६० | १२ | मणिशिल-लम् | मणिशि-लम् |
| ६१ | २८ | उरुः | ऊरुः |
| ,, | ३३ | जन्द्रमणि | चन्द्रमणि |
| ६३ | २८ | गृहीत्वाप-सृत्य | गृहीत्वोप-सृत्य |
| ६४ | १६ | धरतीत | धरतीति |
| ६५ | ३२ | कादापि | कदापि |
| ६६ | १४ | सर्वप्रधाना | सर्वप्रधानः |
| ६७ | २० | यथा यत् | यथा तथा यत् |
| ६८ | ,, | कमलिनेन | मलिनेन |
| ७२ | ६ | निरूप्य | [ निरूप्य |
| ,, | ३२ | काप | कापि |
| ७५ | २४ | मुखे अनेन | मुखे |
| ७७ | २० | प्रियवय-स्यस्य | प्रियवय-स्यः |
| ७८ | २९ | पतितः | पतति |
| ,, | ३३ | नवमाल्लिका | नवमालिका |
| ७९ | २४ | केऽपि | कोऽपि |
| ८० | २२ | मित्रवसु | मित्रावसु |
| ८५ | ३० | प्रगटः | प्रकटः |
| ,, | ,, | सम्पर्को | सम्पर्कौ |
| ८६ | २० | कान्ताभि | कान्ताभिः |
| ,, | २८ | जयति जयति | जयतु जयतु |
| ८७ | २० | वैशिष्ट्यन | वैशिष्ट्येन |
| ,, | २१ | दधिकरूढ | दधिकारूढ |
| ८८ | ३१ | मुखे | मुखं |
| ९५ | २२ | परणामा-लङ्कारः | परिणामा-लङ्कारः |
| ९६ | ६ | येऽसङ्ख्या | येऽसङ्ख्या |
| ९७ | ५ | मित्र० | मित्रा० |
| ,, | २२ | ततो | तातो |
| ९९ | १० | मुखस्याधा-भागम् | मुखस्याधो-भागम् |
| ,, | २७ | क्षितव्यः | प्रेक्षितव्यः |
| १०० | २८ | मन्त्रयते | मन्त्रयते |
| १०१ | २२ | त्यजन्त्यः | त्यजन्त्याः |
| ,, | २७ | वज्रण | वज्रेण |
| १०३ | ३० | मारणभीता | मरणभीता |
| १०४ | १३ | प्रणानां | प्राणानां |
| ,, | १५ | पालनीयन् | पालनीयान् |
| ,, | २० | निष्कयत | निष्क्रियता |
| १०५ | २३ | वक्रोद्भा-न्ताः | वक्त्रोद्भा-न्ताः |
| ,, | ३३ | चञ्च्वोः | चञ्च्वाः |

# शुद्धिपत्रम्

| पृ० | पं० | अशु० | शु० |
|---|---|---|---|
| २ | ३ | कर्तृवि | कर्तृवि० |
| ४ | ५ | स्त्रम्नैर् | स्रम्नैर् |
| „ | २० | कर्मप | कर्मय० |
| ७ | ५ | श्रोतृदष्टु | श्रोतृद्रष्टु |
| ९ | ७ | आर्य इति | आर्ये इति |
| १० | २६ | श्वसुरः | श्वशुरः |
| „ | „ | श्वश्वा | श्वश्र्वा |
| ११ | १७ | अय इति | अये इति |
| १४ | ५ | पूर्वार्धे न | पूर्वार्धेन |
| १५ | ६ | एतयाः | एतयोः |
| „ | ३१ | पुरम् | पुरस् |
| „ | ३२ | संवाह्यतः | संवाहयतः |
| १७ | ३० | अस्य | तस्य |
| १९ | १ | हृदये स्थितं | हृदये यत् स्थितं |
| „ | २२ | राज्यं न | राज्यं त्वया विना न |
| २० | १६ | ६।१ | १।१ |
| „ | १८ | तिष्ठान्तम् | निष्ठान्तम् |
| „ | ३२ | प्रभाति | प्रभृति |
| २३ | १६ | गतै | गतैः |
| „ | १९ | हृष्यन्तेः | हृष्यन्तः |
| २५ | १ | समीपवर्ति | समीपवर्तिनं |
| २६ | ५ | ग्रकृतस्य | प्रकृतस्य |
| „ | १९ | मौञ्जयः | मौञ्ज्यः |
| २७ | १ | जरत् | जरन् |
| „ | „ | जीर्णत | जीर्णः |
| २७ | ५ | काञ्चयो | काञ्च्यो |
| २८ | २१ | पुष्पत्त्वृष्टि | पुष्पवृष्टि |
| „ | २३ | "मधुरमिति" | "मधुरमिति" कथं शाखिनो वृक्षा अपि अतिथिसपर्याम् आतिथि सेवां शिक्षिताः? यतः— |
| „ | २७ | भोगिलोकै | भोगिलोकैः |
| २९ | २ | निर्वृत्तिः | निर्वृतिः |
| ३० | १७ | तन्त्रीस्वरेणा | तन्त्रीस्वरेण |
| „ | „ | विपञ्चयाः | विपञ्च्या |
| ३१ | २० | काले | कले |
| „ | ३२ | ग्रेक्षावहे | प्रेक्षावहे |
| ३५ | ३१ | यो | या |
| ३८ | ५ | मुख | मुखे |
| ३९ | ३० | कीदृशाः | कीदृशः |
| „ | ३१ | वादयन्त्या | वादयन्ती |
| ४० | २२ | हृदपे | हृदये |
| „ | ३० | नतु | ननु |
| ४३ | १३ | अय | अये |
| ४६ | १९ | मित्रावसु | मित्रावसु |
| „ | २० | शतृप्रत्यय | शतृप्रत्य |
| ४८ | ७ | पूवसम्भाव्य | पू[illegible]सम |

